# भूमिका

इसमे कोई सन्देह नही है कि यह आपके करकमलोमे विराजमान ग्रन्थराज अपूर्व गुणोंसे विभूषित है। श्रीआचार्यवर्यने इसका नाम भी "यथा नामा तथा गुण." वाली किम्वदन्तीको यथार्थमे चरितार्थ करते हुए रखा है; अर्थात् इस ग्रन्थराजका नाम "रत्नकरण्ड श्रावकाचार" है, और इसका अर्थ यह है कि श्रावकोंके आचाररूपी रत्नोका पिटारा जिसमे श्रावकोकी चरित्र सम्बन्धी क्रियाओका भण्डार भरा हो! वात भी ठीक है क्योकि इसमे आदिसे लेकर अन्ततक श्रावकाके आचारोका विशद रीतिसे वर्णन किया गया है। सबसे प्रथम श्री १००८ श्री महावीर स्वामीको नमस्कार करते हुए प्रतिज्ञारूपमे कहा कि मैं उस धर्मका वर्णन करूंगा जो कर्मोंका नाश करनेवाला है और—

"संसारदुःखतः सत्वान् यो धरत्युत्तमे सुखं"

अर्थात् जो संसारके दुःखोंसे छुटाकर श्रेष्ठसुखमे स्थापन करता है, वह धर्म आपने सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र ही बताया है और यही मोक्षमार्ग है क्योंकि मोक्षशास्त्रके प्रणेता श्री उमास्वामी महाराजने भी 'सम्यग्दर्शनज्ञान चारित्राणिमोक्षमार्ग" इसे सर्व प्रथम सूत्रमे सम्यग्दर्शन] सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्रको मोक्षका मार्ग प्रतिपादन किया है। इससे यह निर्विवाद सिद्ध होता है कि, सुख आत्माका धर्म है और कहीं न कहीं वह प्राप्त अवश्य होता है, और उस सुखकी खोजमे संसारके भोले प्राणी कपोल कल्पितमार्ग एवं धर्माचरणोमे पड़कर चतुर्गतियोमे परिभ्रमण किया करते है, दुःख सहते हैं, जन्म लेते हैं, मरते हैं सांसारिक यातनाओको सहते हैं, पर सुखकी प्राप्ति नही होती, और हो भी कहासे? जब उन्हें श्रेष्ठ सर्वोच्चतम आचार रत्नोका भण्डार प्राप्त हो तब वे उन रत्नोको प्राप्त कर चिर सुखी हो सकते हैं। फिर उनके सुखमे कोई बाधा डालनेवाला नही। किन्तु ऐसा नहीं होता, वे सुखाभासको सुख समझे हुए हैं, असद्धर्माचरणरूप घोंघोंको रत्न समझे वैठे हुए हैं, उनको अज्ञान तिमिरको नाश करनेवाला ज्योतिर्मय यह श्रावकाचार रत्न प्रगट होता है, और इसलिये श्रीसमंतभद्राचार्यने इस ग्रन्थराजका प्रणयन किया है। आपके ग्रन्थोंका उद्देश्य जीवोंपर अनुकम्पा, सुखप्राप्ति, अज्ञाननाश, सत्पक्षता, न्यायमार्गानुसरणता, सच्चारिता और अन्तमे मोक्षलक्ष्मीसे पाणिग्रहण, इत्यादि इत्यादि है।

## इस ग्रन्थराजमें क्या है?

— :o:—

इस बातकी शङ्का हमारे पाठकोंको नही होगी, क्योकि इसके नामसे ही उक्त प्रश्नका समाधान हो जाता है। तथापि संक्षेपमे लिखते हैं। यह ग्रंथ उपासकाध्ययनाङ्गका है अथवा अनुयोगोमे चरणानुयोगका कहलाता है। इसका नाम "रत्नकरण्डक" है जिसे अब "रत्नकरण्डश्रावकाचार" विषयिक समुपलब्ध ग्रंथोमें यह सर्वप्राचीन, सर्वोत्तम और सुप्रसिद्ध ग्रथ है। श्रीवादिराजसूरने इसे "अक्षय्य सुखावह" और प्रभाचन्द्राचार्यने सागारमार्गका सूर्य वतलाया है। जो कि इस पदसे मालूम होता है "सम्यग्ज्ञानमहाशुत्रि प्रकटित सागारमार्गोखिलः

अर्थात् सागारमार्गको प्रकाशित करनेवाला निर्मल सूर्य" है। इस ग्रंथकी एक संस्कृत टीका है जो प्रभाचन्द्राचार्यद्वारा प्रणीत है। तथा इस ग्रंथपर 'रत्नकरण्डक विषमपद व्याख्यान' नामक संस्कृत टिप्पण भी मिलता है।

इस ग्रंथमे सात परिच्छेद हैं, जिसमे प्रथम परिच्छेद्मे सम्यग्दर्शनका वर्णन है। सम्यग्दृष्टीजीविका क्या कर्त्तव्य है इसपर गवेषणा-पूर्वक प्रकाश डाला गया है। सम्यग्दर्शनका लक्षण कहते हुए सच्चे देव, गुरु, शास्त्र तथा सम्यग्दर्शनके अष्ट अङ्गोका सविस्तार वर्णन है।

गृहस्थो मोक्षमार्गस्थो निर्मोहो नैव मोहवान् अनगारो गृहीश्रेयान् निर्मोहो मोहिनो मुनेः ॥ ३ ॥

सम्यग्दृष्टी गृहस्थ अर्थात् दर्शनमोह रहित गृहस्थो मोही मुनिसे अच्छा है। यर्थार्थमे यह बात सबके समझमे आ गयी होगी कि मुनिका वेश धारण करनेपर भी यदि उस मुनिके भाव मोह सहित है तो वह मुनि मुनि नहीं हैं, परन्तु उस मुनिसे सम्यग्दृष्टी गृहस्थ अच्छा है। द्वितीय परिच्छेदमे सम्यग्ज्ञान और तृतीय परिच्छेदमे चारित्रका वर्णन किया है जिसमे श्रावकोका पंचाणुव्रत व उनके अतीचारोका वर्णन है, चतुर्थमें तीन गुणव्रत और उनके भेद प्रभेद, चार शिक्षाव्रत सामायिक दान तथा भिन्न २ क्रियाओका फल बताया है। जैसे—

उच्चैर्गोत्र प्रणतेर्भोगो दानादुपासनात्पूजा। भक्तेः सुन्दररूप स्तवनात्कीर्त्तिस्तपोनिधिषु ॥

अर्थात् मुनियोको नमस्कार करनेसे उच्च गोत्र, दानसे भोग, उपासनासे प्रतिष्ठा, भक्तिसे सुन्दर रूप, स्तुतिसे कीर्त्ति प्राप्त होती है। ठीक ही है भगवान्की भक्तिसे क्या २ नहीं मिलता है। और ६ ठे परिच्छेदमें संल्लेखना—समाधिमरण धारण करनेकी आवश्यकता बतलाई है। तथा मोक्षका स्वरूप भी बताया है ७ वे परिच्छेदमें प्रतिमाये हैं जिन्हें श्रावकोंको अवश्य धारण करना चाहिये, यह जीव इन्हीं प्रतिमाओंको धारणकर उत्कृष्ट श्रावक होता हुआ मोक्ष सुखको प्राप्त करता है। यहा हमने संक्षेप रीतिसे इस ग्रन्थका परिचय दिया है।

**समाज सेवक—**

*सतीशचन्द्र जैन न्यायतीर्थ,*

## प्रकाशकीय निवेदन।

पाठको !

मेरा यह प्रथम प्रयास है जो में इतने बडे ग्रंथको समाजके सामने रखनेके लिये तैयार हुआ हू मुझे स्वप्नमे भी ऐसी आशा नही थी कि इतना बड़ा ग्रंथ इतने अल्प कालमें प्रकाशित हो जायगा इस शीघ्रताके लिये हमारे परम मित्र प० जगदीशनारायण जीने प्रूफादि देखनेमे तथा बा० रामकुमार जीने छापनेमें सारी शक्ति लगा दी थी इसी लिये हम सफलीभूत हो सके हैं इसके लिये मैं अनेक धन्यवाद देता हूं। शीघ्रताके कारण दृष्टिदोषसे अशुद्धिया रही ही होंगी, इसके लिये विज्ञ पाठक क्षमा ही करेंगे।

फाल्गुण शुक्ल ५ सं० १९८२
कलकत्ता

**निवेदक—**
दयाचन्द परवार।






॥ ॐ नमः सिद्धेभ्यः ॥

# रत्नकरण्ड श्रावकाचार ।

इहां इस ग्रन्थकी आदि में स्याद्वादविद्याके परमेश्वर परमनिर्ग्रन्थ वीतरागी श्रीसमंतभद्रस्वामी जगतके भव्यनिके परमोपकारके अर्थि रत्नत्रयकी रचणाको उपायरूप श्रीरत्नकरंड नाम श्रावकाचारकूं प्रगट करनेके इच्छुक विघ्नरहित शास्त्रकी समाप्तिरूप फलकूं इच्छाकरता इष्ट विशिष्ट देवताकूं नमस्कार करता सूत्र कहे हैं :—

नमः श्रीवर्धमानाय निर्द्धूतकलिलात्मने । सालोकानां त्रिलोकानां यद्विद्या दर्पणायते ॥ १ ॥

अर्थ—श्रीवर्धमान तीर्थंकरके अर्थि हमारा नमस्कार होहू । श्री कहिये अंतरंग स्वाधीन जो अनंतज्ञान अनंतदर्शन अनंतवीर्य अनंतसुखरूप अविनाशीक लक्ष्मी अर बहिरङ्ग इन्द्रादिक देवनिकरि वंदनीक जो समवसरणादि लक्ष्मी तिसकर वृद्धिकूं प्राप्त होय सो श्रीवर्द्धमान कहिए है । अथवा सव समंतात् कहिये समस्त प्रकार करि ऋद्ध कहिये परम अतिशयकूं प्राप्त भया है केवलज्ञानादिक मान कहिये प्रमाण जाका सो श्रीवर्द्धमान कहिये ॥ इहां "अवाप्योरल्लोपः" इस सूत्रकरि अकारका लोप भया है । कैसाक है श्रीवर्द्धमान निर्द्धूतकलिल है आत्मा जाका, निर्द्धूत कहिये नष्ट किया है आत्मातैं कलिल कहिये ज्ञानावरणादि पापमल जानै, ऐसा है । बहुरि जाकी केवल ज्ञानलक्षण विद्या अलोक सहित समस्त तीन लोकनकूं दर्पणवत् आचरण करे है । भावार्थ-जाकी केवल ज्ञानविद्यारूपदर्पणविषै अलोकाकाश सहित षट्द्रव्यनका समुदाय रूप समस्तलोक अपनी भूतभविष्यत वर्तमान समस्त अनंतानंत पर्यायनिकरि सहित प्रतिबिंबित होय रहे हैं ऐसा अर जाका आतमा समस्त कर्ममलरहित भया ऐसा श्रीवर्द्धमानदेवाधिदेव अंतिम तीर्थंकर ताकूं अपने आव-

र्णकषायादि मलरहित सम्यकज्ञानप्रकाशके अर्थि नमस्कार किया ॥ अब आगे धर्मके स्वरूपकूं कहनेकी प्रतिज्ञारूप सूत्र कहैं हैं ॥

देशयामि समीचीनं धर्मं कर्मनिवर्हणं । संसारदुःखतःसत्वात् यो धरत्युत्तमे सुखे ॥ २ ॥

अर्थ—मैं जो ग्रन्थकर्ता हूं सो इस ग्रंथविषै तिस धर्म्मकूं उपदेश करूं हूं जो प्राणीननै पंच परिवर्तनरूप संसारके दुःखतै निकाल स्वर्ग मुक्तके बाधारहित उत्तम सुखनिमें धारण करै सो धर्म है । बहुरि कैसेक धर्मकूं कहूं हूं जो समीचीन कहिये । जामें बादी प्रतिवादी करि तथा प्रत्यक्ष अनुमानादिककरि बाधा नहीं आवै, अर जो कर्म बंधनकूं नष्ट करनेवाला है तिसधर्मकूं कहू हूं । भावार्थ—संसारमें धर्म ऐसा नाम तो समस्त लोक कहैं हैं परन्तु धर्म शब्दका अर्थ तो ऐसा है जो नरक तिर्यंचादिक गतिनमें परिभ्रमणरूप दुःखनतैं आत्माकूं छुड़ाय उत्तम आत्मीक अविनाशी अतिंद्रिय मोक्ष सुखमें धारण करै सो धर्म है । सो ऐसा धर्म मोल नही आवै जो धन खरच दान सन्मानादिकतैं ग्रहण करिये तथा किसीका दिया नही आवै, जो सेवा उपासनातैं राजी कर लिया जाय तथा मंदिर पर्वत जल अग्नि देवमूर्ति तीर्थादिकनमैं नहीं धरा है जो वहां जाय ल्याइये । तथा उपवास व्रत कायक्लेशादि तपमें हू शरीरादि कृश करनेतैं हू नहीं मिलै । तथा देवाधिदेवके मंदिरनिमें उपकरणदान मंडल पूजनादिककरि तथा ग्रह छोड़ वन श्मसानमें वसनेकरि तथा परमेश्वरके नाम जाप्यादिककरि नहीं पाइये है। धर्म तो आत्माका स्वभाव है । जो परमें आत्मबुद्धि छोड़ अपना ज्ञाता दृष्टारूपस्वभावका श्रद्धान अनुभवन तथा ज्ञायक स्वभावमें ही प्रवर्तनरूप जो आचरण सो धर्म है तथा उत्तम क्षमादि दशलाक्षणरूप अपना आत्माका परिणमन तथा रत्नत्रयरूप तथा जीवनकी दया रूप आत्माकी परिणति होय तदि आत्मा आप ही धर्मरूप होयगा । परद्रव्य क्षेत्र कालादिक तौ निमित्तमात्र हैं । जिस काल यह आत्मा रागादिरूप परणति छाड़ वीतरागरूप हुवा देखै है तदि मंदिर, प्रतिमा,तीर्थ,दान,तप,जप, समस्त ही धर्मरूप है । अर अपना आत्मा उत्तम क्षमादि वीतरागरूप सम्यकज्ञानरूप नहीं होय तो वहां कहीं हू धर्म नहीं होय । शुभराग होय जनि पुण्यबंध होय है अशुभराग द्वेष मोह होय तहां पापबंध होय

है। जहां शुभश्रद्धान ज्ञान स्वरूपाचरण धर्म है तहां वंधका अभाव है। वंधका अभाव भये ही उत्तम सुख होय है, अब ऐसा उत्तम सुखका कारण जो आत्माका स्वभावरूप धर्म ताकूं प्रकट करनेको सूत्र कहैं हैं ॥

सद्दृष्टिज्ञानवृत्तानि धर्मं धर्मेश्वरा विदुः। यदीयप्रत्यनीकानि भवन्ति भवपद्धतिः ॥ ३ ॥

अर्थ—सम्यग्दशन,सम्यग्यान सम्यक्चारित्र इन तीनोंको धर्मके ईश्वर भगवान तीर्थंकर परमदेव धर्म कहैं है॥ अर इनतें प्रतिकूल जे मिथ्यादर्शन, मिथ्याज्ञान, मिथ्याचारित्र हैं ते संसार प्ररिभ्रमणकी परिपाटी होय है॥ भावार्थ॥ जो आपका अर अन्य द्रव्यनका सत्यार्थ श्रद्धान ज्ञान आचरण सो संसार परिभ्रमणतैं छ-ड़ाय उत्तम सुखमें धारण करनेवाला धर्म है। अर आपका अर अन्य द्रव्यनिका असत्यार्थ श्रद्धान ज्ञान आ-चरण संसारके घोर अनंतदुखनमें डवोवने वाले हैं। ऐसें भगवान वीतराग कहैं हैं ( हम हमारी रुचि विर-चित नहीं कहैं हैं ) अब प्रथम ही सम्यकदर्शनका लक्षण कहनेको सूत्र कहैं हैं।

श्राद्धानं पर्मार्थानामाप्तागमतपोभृतां। त्रिमूढापोढमष्टाङ्गं सम्यग्दर्शनमस्मयम् ॥ ४ ॥

अर्थ—सत्यार्थ जे आप्त आगम तपोभृत तिनका जो श्रद्धान सो सम्यग्दर्शन होय है। आप्त तो समस्त पदार्थनको जान तिनका स्वरूपकूं सत्यार्थ प्रकट करनेहारा है। अर आगम आप्त का कहा पदार्थनिकी शब्दद्वारकरि रचनारूप शास्त्र है। अर आप्तका प्ररूप्या शास्त्रके अनुस्वार आचरणकूं आचरनेवाला तपो भृत कहिये गुरू है। इहां जो सांचा आप्त सांचा शास्त्र सांचा गुरूका श्रद्धान सो सम्यग्दर्शन है। अर असत्य आप्त आगमगुरूका श्रद्धान सो सम्यग्दर्शन नहीं है। सो सम्यग्दर्शन तीन मूढ़ताकरि रहित है। अर अपने अष्टअंगनिकरि सहित है। अर अष्टमद जामें नहीं है॥ भावार्थ—सत्यार्थ आप्त आगम गुरू का तीन मूढ़तारहित निशांकितादि अष्टअंगसहित अष्टमदरहित श्रद्धान होय सो सम्यग्दर्शन है॥ इहां कोऊ कहै जो सप्ततत्व नवपदार्थनिका श्रद्धानकूं आगममें सम्यग्दर्शन कहा है सो इहां कैसें नहीं कहा॥ ताका समाधान॥ जातें निर्दोष बाधारहित आगमका उपदेश विना सप्ततत्वनका श्रद्धान कैसें होय। अर निर्दोष आप्त बिना सत्यार्थ आगम कैसें प्रगट होय तातें तत्वनका श्रद्धान काहू मूल कारण सत्यार्थ आप्त ही है। अब सत्यार्थ आप्त हीका लक्षनकूं प्रगट करै हैं।

आप्तेनोच्छिन्नदोषेण सर्वज्ञेनागमेशिना। भवितव्यंनियोगेननान्यथा ह्याप्तता भवेत ॥ ५ ॥

अर्थ—धर्मका मूल भगवान् आप्त है ताके तीनगुण हैं। निर्दोषपणां, सर्वज्ञपणां, परमहितोपदेशकपणां, तिनमें जाके क्षुधा, तृषादिक अष्टादश दोष नष्टहोय गये, तातें निर्दोष, अर त्रिकालवर्ती समस्त गुण पर्यायनिकरि सहित समस्त जीव पुद्गल धर्म अधर्म काल आकाशनिकी अनंत परणति तिनकूं युगपत प्रत्यक्ष जाणै तातैं सर्वज्ञ अर परमहितोपदेशकपणांकरि आगन जो द्वादशांग ताका मूल कर्ता तातें आगम का स्वामी असें यह कहै जे तीन गुण तिनकरि संयुक्त होय सो निश्चयकरिआप्त होय है याहीकूं देव कहिये है अन्य प्रकार इन तीन गुणन विना आप्तपणा नही होय है जातें जो आप ही दोषनिकरि सहित है सो अन्य जीवनकूं निराकुल सुखित निर्दोष कैसें करेगा। जो क्षुधाकी बाधा तृषाकी बाधा कामक्रोधादिकदोष-सहित होय सो तो महा दुःखित है, ताकै ईश्वरपणां कैसें होय ॥ अर जो निरंतर भयवान भया शस्त्र आदिक ग्रहण कर्‍या रहै ताकैं वैरी विद्यमान है सो निराकुल कैसें होय। अर जाकें द्वेष चिंता खेदादिक निरंतर वर्तै सो सुखित नहीं होय। अर जो कामी रागी होय सो तो निरंतर परके वस है वाके स्वाधीनता नाहीं पराधीनतातै ताकै सत्यार्थवक्तापणा वणै नाहीं। अर मदांके वशीभूत निद्राके वशीभूत होय ताकै सत्यार्थवक्तापणां नहीं होय सकै है। अर जो जन्म मरण सहित है ताकै संसारपरिभ्रमणका अभाव नहीं संसारी ही है ताकैं आप्त पणां नहीं वणै तातें निर्दोष होय ताहीकैं सत्यार्थपणांकरि आप्त नाम वनै है। रागी द्वेषी तो आपका अर परका राग द्वेष पुष्ट करने रूपही कहै है यथार्थवक्तापणां तो वीतरागके ही संभवै है। बहुरि सर्वज्ञ नहीं होय तो इन्द्रियनके आधीन ज्ञानवाला पूर्वे भये जो राम रावणादिक तिनकूं कैसै जानै अर दूरवर्ती जे मेरु कुलाचल स्वर्ग नरक परलोकादिकनकूं कैसैं जानै अर सूक्ष्मपरमाणू इत्यादिकनिकूं कैसैं जानै इन्द्रियजनित ज्ञान तो स्थूल विद्यमान अपने सन्मुख होकूं स्पष्ट नहीं जानै है। इस संसार में पदार्थ तो जीवपुद्गल कालादिक अनंत हैं अर एक कालमें अपनी भिन्नभिन्न परणतिरूप परणिमैं हैं यातें एकसमयवर्ती अनंत पदार्थोंकी भिन्नभिन्न अनंत ही परणति है। अर इंद्रिय जनितज्ञान क्रमवर्ती

स्थूल पुद्गलकी अनेक समयमें भई जे एक स्थूल पर्याय ताकूं जाननेवाला अनेकपदार्थनको अनेकपर्याय रहै जो एक समयवर्ती ही जाननेकूं समर्थ नही तो अनंतकाल गया अर अनंत आवेगा तिनको अनंतानंत परणतिकूं इन्द्रियजनित ज्ञान कैसैं जानै ? तातैं सर्व त्रिकालवर्ती समस्तद्रव्यनिकी परणतिकूं युगपत् जाननेकूं समर्थ ऐसा सर्वज्ञ ही कै आप्तपणा संभवै है ॥ अर जो परम हितोपदेश करै सोई आप्त है। ए तीन गुण जामें होंय सो ही देव है यद्यपि अरहंतदेव मनुष्य पर्यायकूं धारणकरता मनुष्य है तोहू ज्ञानावरणादि चारिघातिया कर्मनिके नाशतैं प्रगट भया जो अनन्तज्ञान अनन्तदर्शन अनन्तवीर्य अनन्त सुखरूप निज स्वभाव जिसमें रमनेतें। तथा कर्मनिके विजयतें अप्रमाण शरीरको क्रांति प्रगट होनेतैं अनंत आनंदसुखमें मग्न होनैतें तथा इन्द्रादिक समस्त देवनिकरि स्तुति योग्य होनैतैं तथा अनंत ज्ञान दर्शन स्वभाव करि समस्त लोकालोकमें व्याप्त होनेतें अनंतशक्ति प्रगट होनेतैं अन्यदेव मनुष्यनितैं असाधारण आत्मरूपकर दिपै है। तातैं मनुष्य पर्यायहीमें अपने अनंत ज्ञानवीर्य सुखादि गुणनितैं याकूं देवाधिदेव कहिये है ॥ इहां कोऊ प्रश्न करै जो आप्तका लक्षण तीन काहेतैं कहा ? एक निर्दोष कहनेमें ही समस्त गुण लक्षण आवता ताकूं कहिये है निर्दोषपणां तो आकाश धर्म पुद्गल कालादिक केहू है इनके हू अचेतनपणांतैं क्षुधा तृषा रागद्वेषादिक नहीं है यातैं निर्दोषपणांतैं आप्तपणांका प्रशंग आता तातैं निर्दोष होय अर सर्वज्ञ होय ॥ अर निर्दोष सर्वज्ञ दोय ही गुण कहे तो भगवान सिद्धनके आप्तपणांका प्रसंग आवता तब सत्यार्थ उपदेशका अभाव आवता तातैं निर्दोष, सर्वज्ञ, परमहितोपदेशकता, इन तीन गुणनिकरिसहित देवाधिदेव परम औदारिक शरीरमें तिष्टता भगवान सर्वज्ञ वीतराग अरहंत ही के आप्तपणांका है ऐसे निश्चय करना योग्य है ॥ अब अरहंतदेव दोषनकूं नष्ट करि आप्त भये तिन दोषनिके नाम कहनेकूं सूत्र कहे हैं—

क्षुत्पिपासाजरातङ्क जन्मान्तकभयस्मयाः। न रागद्वेषमोहाश्च यस्याप्तः स प्रकीर्त्यते॥६॥

अर्थ—क्षुत् कहिये क्षुधा १ पिपासा कहिये तृषा २ जरा कहिये वृद्धि पणां जीर्णपणां ३ आतंक कहिये शरीरसंबंधी व्याधि ४ जन्म कहिये कर्मके वसतैं चतुर्गतिमें उत्पत्ति ५ अंतक कहिये मृत्यु ६ भय कहिये

इसलोक १ का भय परलोकका २ भय मरण ३ भय वेदना ४ भय अनरक्षा ५ भय अगुप्ति ६ भय ऐसे सप्त प्रकार भय । ७ स्मय कहिये गर्व, मद ८ राग ९ द्वेष १० मोह ११ च शब्द तें ग्रहण किये चिन्ता १२ रति १३ निद्रा १४ विस्मय कहिये आश्चर्य १५ विषाद १६ स्वेद कहिये पसेव ॥ १७ ॥ खेद व्याकुलता ॥१८॥ ए अष्टादशदोष जाकैं नहीं सो आप्त कहिये । अब यहां कोऊ श्वेताम्बर मतधारक प्रश्न करै है ॥ भो दिगम्बरधर्मधारक हो जो केवली भगवानके क्षुधा तृषाका अभाव है तो अहारादिकनिमैं प्रवर्तिका अभाव होतैं केवलीकै देहकी स्थित नहीं रही चाहिये अर देहकी स्थिति तुम्हारे मान्यही है तातैं केवलीकै अहार करनेकी सिद्ध भई । जैसैं आहार किये विना अपने देह नहीं रहै तैसैं केवलीकै भी आहार विना देह नहीं रहै अर देहकी स्थिति है तो अवश्य आहार करै ही है । तिसकूं उत्तर करैं हैं,—केवलीकै आहारमात्र साधिये है कि कवलाहार साधिये है । जो आहार मात्रही की सिद्धि चाहो तदि तो संयोगकेवलीपर्यन्त समस्त जीव आहारक ही हैं ऐसा परमागमका वाक्य हैं क्योंकि समस्त ही एकेंद्रियकूं आदिलेय संयोगी पर्यन्त जीव समय समयमैं सिद्धिराशिके अनंतवें भाग अर अभव्यराशितैं अनंतगुणा कर्मपरमाणु अरनोकर्मपरमाणूनकूं निरन्तर ग्रहण करै है । अर जो तुम या कहो हम तो केवलीकै कवलाहार कहिये ग्रासग्रास मुखमेलि अन्नजलादिक अपना भक्षण करने ज्यों आहार करना कहैं हैं । कवलाहार जो ग्रासरूप आहार तिस विना केवलीके देहकी स्थिति नहीं रहै । जैसैं अपना देह कवलाहार विना नहीं रहै । ताकूं कहैं हैं देवनका देह कवलाआहार विना सागरांपयन्त कैसै तिष्टै है ? समस्त देवनकै कवला हार कदाचित नहीं है अर देहकी स्थिति है ही तातैं तुम्हारा हेतु व्यभिचारी भया अर जो या कहो देवनके देहकी स्थिति तो मानसीक आहारतै है जो मनमैं आहारकी इच्छा उपजते ही कंठमैं अमृत झरै है तातैं तृप्तता होय सो मानसीक आहार है सो भवनवासी व्यंतर जोतिषी कल्पवासी चतुरनिकायके देवनिके कवलाहार विना मानसीक आहारतैंही देहकी स्थिति है तो तैसैं ही केवली भगवानके कर्मनोकर्म वर्गणाके आहारतें देहकी स्थिति है अर जो या कहो केवलीकी तो मनुष्य देहमें स्थिति है याते अपने देह की तुल्य

कवलाहारतैं ही देहकी स्थिति मानिये है तो अपनी देह ज्यों पशेव, खेद, उपसर्ग, परीषहादिक भी मानना चाहिये अर जो या कहोगे केवलीकै अतिशयके प्रभावतैं नहीं होय है तो भोजनका अभावरूप भी अतिशय कैसे नहीं मानो हो। बहुरि अपने देहमें देखिये तैसैं केवलीकै हू मानो हो तो जैसैं अपने इंद्रिय जनित ज्ञान है जैसे केवली केहू ज्ञान इन्द्रिय जीतन मानो। देखना, श्रवण करना, अस्वादना, चिन्तवना, इंद्रियनतैं भया। तदि केवलज्ञान रूप अतिन्द्रिय ज्ञानको जलांजलि दीनी। सर्वज्ञपणाका अभाव आया। अर जो या कहोगे ज्ञान करि समान होते हू केवलीकै अतिन्द्रिय ज्ञान ही है तो देहमें स्थिति समान होते हू कवलाहारका अभाव कैसे नहीं मानोगे? अरजो या कहोगे केवलीकै वेदनीयकर्मका सद्भाव है यातैं भोजनकी इच्छा उपजै है यातैं कवलाहारमें प्रवृत्ति होय है। ऐसैं कहना हू उचित नहीं। जातैं मोहनीयकर्मके सहाय सहित ही वेदनीय कर्मके भोजनकी इच्छा उपजावनेमें समर्थपणो है क्योंकि भोजनकी इच्छा सो बुभुत्ता है। इच्छा है सो मोहनीयकर्मको कार्य है यातैं नष्ट हुवा है मोहनीयकर्मजाके ऐसे भगवान केवलीकै भोजन करनेकी इच्छा काहेतैं उपजैं अर जो मोहनीय बिना हू इच्छा उपजै है तो मनोहर स्त्रीभोगनेकी इच्छा हू उपजनेका प्रसंग आया तथा सुंदर शय्यामें शयन, आभरण, वस्त्रादि भोगोपभोगकी इच्छाका प्रसंग आया तदि वीतरागताका अभाव भया जहां इच्छा तहां वीतरागता नहीं॥

बहुरि तुम्हारे केवली आहार करैं है सो एक दिनमें एकबार करैं हैं कि अनेकबार करैं हैं कि एक दिनके अन्तर कि दोय दिन, पांच दिन,पक्ष मासादि केता अन्तर करि भोजन करैं है॥ जेता अंतर कहोगे तितना प्रमाण ही शक्ति रही शक्ति घटे भोजन करे है भोजनके आश्रय वल भया तदि अनंतवीर्य भगवान केवलीकैं कहना असत्य भया। केवलीकै आहारके आधीन ही वल रहा। बहुरि केवली बुभुत्ताका उपशम करनेके अर्थि भोजनका अस्वादन करे है सो केवलज्ञानतैं भोजनका स्वाद लेहैं कि रसना इंद्रियतैं आस्वादै हैं? जो केवलज्ञानतैं आस्वादै हैं तो दूर क्षेत्रमें तिष्टता हू भोजनका आस्वादन कर ले तदि कवलाहार करि कहा प्रयोजन रहा? अर जो रसना इंद्रियतैं स्वाद ले हैं तो मतिज्ञानका प्रसंग आया क्योंकि इंद्रि-

यनकर देखना, स्वादना, श्रवणकरना, स्पर्शना, चिन्तवनकरना सो तो मतिज्ञान है। बहुरि जो तुम यह कहौ कि सर्वज्ञ पणांकै अर कवलाहारकै विरोध नहीं। जैसै इहां आहार करि मनुष्यनकै ज्ञानको हीनता नहीं देखिये। तैसै भोजन करते हू केवल ज्ञानकी हीनता नहीं होय है। ताकूं कहिये है जो हम पूछैं हैं द्रव्य, आभरण, वस्त्र, वाहन, काम, विषय भोगनेमें हूं सर्वज्ञपणांका विरोध नाहीं। अर जो तुम या कहो सर्वज्ञकै मोहके उदयका अभाव है यातें द्रव्य, आभरण-काम विषय भोगादिक ग्रहण करनेकी इच्छा नहीं है; अर असाता वेदनीयका उदय विद्यमान है तातैं आहार ग्रहण करें है। क्योंकि कर्मनकी शक्ति भिन्न भिन्न है। एक सी कर्म को शक्ति होय तो कर्मनिमें जुदा जुदा भेद नहीं होय। मोहके उदयका अभाव भया तातैं द्रव्यादिक नहीं ग्रहण करै है॥ ताकूं कहै है जो मोहका अभाव भया तदि ग्रास उठाय मुखमें देना चावना, निगलना यह इच्छा काहेतैं भई॥ जो यह कहोगे अन्तराय कर्मका अभाव भया तातैं इच्छा विना ही मुखमें ग्रास चपै हैं तो अन्तरायकर्मका अभाव ही भोगोपभोगकामसेवनादिककाहू ग्रहण क्यों नहीं करावै जो यह कहोगे द्रव्य आभरण काम विषयादिक ग्रहण करनेतैं व्रत भंग हो जाय दीक्षाका भंग होजाय साधू पणा नष्ट होजाय है। अर आहार करनेतैं व्रतका तथा दीक्षाका भंग नहीं होय है कवलाहार करनेतैं तो साधूके धर्म का कारण देहकी स्थिति रहै। ताका उत्तर करैं हैं—तुम्हारे श्वेताम्बरमतमें व्रतधारणतैं अर दीक्षा ग्रहण करनेतैं ही केवलज्ञान उपजनेका नियम नाहीं है। मल्लीकुमारीके गृहस्थ अवस्थाहीमें केवलज्ञानकी उत्पत्ति कहोहो तथा भरत चक्रवर्तीकै समस्त छहखंडका राज भोगतेसंते आरीसाका महलमें केवलज्ञान उपजा। कहो हो तथा मरुदेवी हाथी चढ़ी पुत्रके रुदन करतीकै केवलज्ञान कहो हो बांस चढ़ा नट कै केवलज्ञानकहो हो उपासरामें वुहारी देती दासीकै केवलज्ञान कहो हो तथा गृहस्थीकै वा स्त्रीकै तथा अन्यधर्मी कोऊ भेषधारी होहु दंडी त्रिदंडी संन्यासी कपाली फकीर जटाधारी मुण्डन करनेवाला मृगछाला वाघम्बर ओढ़नेवाला समस्त कुलिंगनकै मोक्ष कहो हो॥ समस्त नाई धोबी खटीक चांडालादिक समस्तकै मोक्ष कहो हो॥ हृषिकेश चांडालकै केवलज्ञान अर मोक्ष कहो हो तुम्हारे व्रततैं दीक्षातैं ही प्रयोजन नहीं। तुम्हारे केवलज्ञान

तो पहिले गृहस्तकै उपजावै अर दीक्षा पाछें होय यतीपणां पाछें होय ऐसे कहो हो। सर्वज्ञपणां पहले हो जाय अर दीक्षा पाछें होय तदि दीक्षातैं कौन प्रयोजन सध्या ? ॥ अर गृहस्तकै मोक्ष होय अर अन्य कुलिंगीनकै हू मोक्ष होजाय तदि तुम्हारा दीक्षाग्रहण मुंहपट्टीवंधन दंडग्रहण वोधा पात्रांका ग्रहण निरर्थक रह्या। इत्यादिक तुम्हारे हजारां दोष आवैं हैं। अर जो तुम कहो असाता वेदनीयकै उदयतैं केवलीके क्षुधा तृषा रोग मल मुत्रादिक होय सो नहीं है इसका उत्तर सुनहु क्षुधा तो असाता वेदनीय कर्मकी उदीर्णातैं होय है। सो असाताकी उदीर्णकी छठे गुणस्थानमें व्युच्छिति है तदि सप्तम गुणस्थानादिकनिमैं क्षुधादि वेदनाका अभाव है। वहुरि और सुनहु, जिसकाल मुनिश्रेणी चढ़ै तदि सातिशय अप्रमत्तगुणस्थानमैं आधःकरणके प्रारम्भमैं चार आवश्यक होय हैं एक तो प्रति समय अनन्तगुण विशुद्धिता १ अर दूजा स्थितिबंधका अपसरण कहिये घटना २ अर साता वेदनीयादिक पुन्य प्रकृतिनमैं अनन्त गुणाकाररूप रसका वर्द्धित होना ३ अर असातादिक अशुभ प्रकृतिनका रस अनंतगुणां घट निंवकाजीररूप दोयस्थान रूप रहै है॥ विषहलाहलरूप शक्ति घट जाय है ४ पाछें अपूर्वकरणमैं गुणश्रेणी निर्जरा १ गुणसंक्रमण २ स्थितिखंडन ३ अनुभाग खंडन ४ ये चार आवश्यक होय हैं। तातैं तिन करण परिणामनके प्रभावतैं असातादिक अप्रशस्त प्रकृतिनके रसकै असंख्यातवार अनन्तका भाग लाग घटनेतैं ऐसी मन्द शक्ति रही सो सर्वज्ञकै असाता वेदनीयपरीसह उपजायवेकूं समर्थ नहीं ॥ अर घातिया कर्मका सहाय रह्या नाहीं ॥ तातैं परीसह देनेमैं समथ नहीं है ॥ वहुरि उक्तंच ॥ गोमट्टसारे ( गाथा ) "समयट्ठिदिगो वंधो सादस्सुदयप्पगो जदो तस्स ॥ तेणासादस्सुदओसादसरूवेण परिणमदि ॥ १ ॥ एदेण कारणेण हु सादस्सेवहुणिरंतरो उदओ ॥ तेणासादणिमित्ता परीसहा जिणवरे णत्थि ॥ २ ॥ णट्ठायरायदोषाइंद्रिय णाणं चकेवलम्हि जदो ॥ तेण हु सादासादजुसुहदुक्खं णत्थि इन्द्रियजं" ॥ ३ ॥

अर्थ—पूर्वली बांधी जो असाता वेदनीयका असंख्यात वार अनन्तका भाग लाग रसघट अति मन्द रह गया ॥ अर नवीन असाताका वंध होय है नहीं। आगैं सप्तम गुणस्थानसैं एक सातावेदनीयका वंध

नवीन होय है अर असाताका बंध होय नहीं। अर केवलीकै साताकर्म बंधै सो एक समयकी स्थितिरूप बंधै
सो उदय होता ही होय तातैं असाताका उदय भी सातारूप ही परिणमै है। भावार्थ—साताका उदय तो
नवीन निरन्तर अनंतगुणा रसरूप सर्वज्ञके उदयमैं आवै अर असातावेदनीयका रस अनंतवें भाग, सो जैसे
अमृतके समुद्रकूं एक विषकी कणाका विषरूप करनेकूं समर्थ नहीं होय, तैसैं सर्वज्ञकै अति तीव्र अनन्त
गुणां साताकर्मके रसका उदयमैं अनन्तभागरूप अतिमन्द असाताका उदय कैसैं क्षुधाकी वेदना उप-
जावै या कारणतैं भगवान सर्वज्ञकै निरन्तर साताकर्मका ही उदय है यामैं किंचित असाताका उदय हू
साता रूप ही परिणमै है ता कारण असाताका उदयजनित परीसह जिनेन्द्रकै नहीं है। जातैं भगवान केव-
लीकै रागद्वेष नष्ट भया तथा इन्द्रियजनित ज्ञानका अभाव भया तातैं साता असातातैं उपज्या इन्द्रियज-
नित सुख दुःख हू केवलीकै नहीं है अर और हू कहैं हैं॥ अतिमंद उदयरूप असाता अपना कार्यकरनेमें
समर्थ नहीं है। जैसैं मन्दउदय रूप संज्वलन कषाय अप्रमत्तादि गुणस्थानमैं प्रमाद नहीं उपजाय सकै
तथा जैसैं अति तीव्र वेदके उदयतैं उपजी मैथुनसंज्ञा सो मन्दवेदका उदयरूप नवमैं गुणस्थानमैं नहीं है।
तथा निद्रा प्रचलाका उदय तो बारवैं गुणस्थानमैं द्विचरम समय पर्यन्त है परन्तु उदीरणा बिना निद्राकूं
नहीं कर सकै है तातैं जाग्रत अवस्था बिना आत्मानुभवनरूप ध्यान नहीं बन सकै, तैसैं असाताकी उदी-
रणा बिना असाता क्षुधा तृषादिक नहीं उपजाय सकै है। अर और भी समझो अप्रमत्त हू साधू आहार-
की इच्छामात्रतैं प्रमत्तपणानै प्राप्त होय है तो भोजन करता हू केवली प्रमत्त नहीं होय सो बड़ा आश्चर्य है।
बहुरि केवली भगवान त्रैलोक्यके मध्य मारण ताड़न छेदन ज्वालन मद्य मांसादि अशुचि द्रव्यनकूं प्रत्यक्ष
देखता कैसैं भोजन करै है। अल्पशक्तिका धारक गृहस्थ हू अयोग्य वस्तु निंद्य कर्म देख अन्तराय करै है।
अर केवली अन्तराय नहीं करै तो गृहस्तनतैं हू अधिक भोजनमैं लम्पटता रही अर शक्तिकी हीनता रही
तदि अनन्तशक्ति कहां रही? अर जाके क्षुधा वेदना ताके अनन्त सुख कहां रह्या॥ क्षुधा समान वेदना
जगतमैं अन्य नाहीं है। यातैं वेदना सर्वज्ञकै होते अनन्तवीर्य अनन्तसुख नहीं ठहरै। तथा ऋद्धिजनित

अतिशयवान मुनि विषै अन्य मनुष्यनमैं नहीं पाइये। ऐसा कार्य करनेका सामर्थ पाइये है। तो अनन्तवीर्यका धारक केवली भगवानकै आहार बिना देहकी स्थिति रहना कहा नहीं सम्भवै है ?। अर जो सर्वज्ञकै हू अन्य मनुष्यनकी ज्यों आहार, निहार, निद्रा, रोग, स्वेद, खेद, मल, मूत्र विद्यमान होय तो सामान्य आत्मामैं अर परमात्मामैं कहा भेद रह्या ? बहुरि जीवना कवलाहारतैं ही नहीं है आयुकर्मके उदयतें है ॥ ॥ उक्तंच गाथा,—"णोकमकम्माहारो कवलाहारो य लेपमाहारो। उज्जमणो वि य कमसो आहारो छव्विहो भणिओ ॥ १ ॥ णोकम्मं तित्थयरे कम्मं णारेयमाणसो अमरे। कवलाहारो णरपसु उज्जोपक्खीइगिलेपो" ॥ २ ॥ अर्थ—आहार छह प्रकार है ॥ कर्म आहार १ नोकर्मआहार २ कवलाहार ३ लेपआहार ४ उजाआहार ५ मानसीक आहार ६ ऐसे छह प्रकार हैं। भगवान अरहन्तकै तो अन्य जीवनकै असंभव ऐसै शुभ सूक्ष्म नोकर्मवर्गणाका ग्रहण सो ही आहार है ॥ अर नरकीनकै कर्मका भोगना सो ही आहार है ॥ अर चारप्रकारके देवनकै मानसीक आहार है मनमें वांछा होते ही कंठमैं तें अमृत झरै है ताकरि तृप्तता है। मनुष्य अर पशुवनकै कवलाहार है। अर पक्षीनकै अंडेमैं तिष्टतेनकै माताका उदरकी उश्मारूप उजाहार है। अर एकेंद्रिय पृथिव्यादिकनकै लेपआहार है। पृथिव्यादिकनका स्पर्श ही आहार है। बहुरि भोगभूमिके औदारिक देहके धारक मनुष्यनिका शरीर तीन कोस प्रमाण अर भोजन आंवला प्रमाण तीन दिनकै अन्तर गये ले है ॥ यातैं कवलाहार ही देहकी स्थितिका कारण नहीं है। अर जो आहारकपनातैं कवलाहारकी ही कलपना करो हो तो सयोगीपनांतें मनके माननेका अर प्राण माननेंतें पंच इन्द्रियनिका अर शुक्ललेश्यातें कषायका हू प्रसंग आवैगा ॥ अर एकादश परीसह जिनकै हैं ऐसे कहना तो उपचारमात्र है। वेदनीय कर्म विद्यमान है यातैं कहा है ॥ परन्तु जैसै मन्त्र औषधि आदिकके प्रभावकरि जाकी विषशक्ति नष्ट भई ऐसा विष मारनेकूं समर्थ नहीं तैसैं शक्तिरहित असातावेदनीय क्षुधा उपजावनेकूं समर्थ नहीं है। मणि मंत्र औषधि विद्या च्छादिकनिका अचिंत्यप्रभाव है ॥

श्वेताम्बरनिके कलिपत सूत्र तिनमैं अनेक कलिपत असम्भव रचना रची है ॥ कोऊ एक गौसाला नाम

विवाद करनेकूं समो-
गरोड्या महावीर स्वामीके निकट दीक्षित होय विद्याका मदकरि महावीर स्वामीसूं विवाद करनेकूं समो-
सरणमैं जाय विवाद कियो तदि विवादमैं हार गयो तदि क्रोधकरि भगवान ऊपरि तेजोलेश्या कोऊ ऋद्धि
अग्निमय प्रज्वलित चलाई। तिसकरि समोसरणमैं दोय मुनि सिंहासन नीचैं दग्ध भए। अर उस तेजस
ऋद्धितैं उपजी अग्निमयज्वाला भगवान ऊपर भी जाय पहुंची, भगवानकूं उपसर्ग भारी भया। तिस अग्नि-
की गरम बाधातैं भगवानके आंवरुधिरका पेचस ( अतीसार ) भया। सो छह महीना रह्या ॥ पीछैं केवल-
ज्ञानतैं जानकै शिष्यकूं कहि कोऊ सेठका घरतैं सुपक्षी जीवका पका मांसकूं मंगाय भक्षण करि व्याधि
मेटी। अर कही मैं ऐसे कुपात्रकूं बिना समझ्यां दीक्षा दोनी ऐसा अवर्णवाद लिखे हैं ॥ तथा तीन ज्ञान
लिये उपजे वीरजिनेन्द्रका चटशालामैं पढ़ना कहैं हैं। तथा तीर्थंकर तो पहले दीक्षित नग्न होय हैं पाछे
इन्द्र स्कन्ध ऊपरि वस्त्र धरि देव तवै बस्त्रकूं ढाव ( ग्रहण कर ) लेहैं। तथा वीर जिनकी बानी गणधर
बिना निष्फल खिरी कोऊ भी मानी नहीं तथा आदिनाथकूं जुगलिया कहैं हैं अर कोऊ एक अन्य जुग-
लिया मर गयो ताकी स्त्री विधवा भई। तिस विधवा स्त्रीको ऋषभदेव अंगीकार करी तदि दूजी सुनन्दा-
रानी नाताकी भई ॥ इन दुं ड्यादि स्वेताम्बरिनिकै ऐसे अनर्थरूप बचन कहनेका भय नहीं है। तथा ऐसी
विरुद्ध कहैं हैं वीर जिन पहिली देवनन्दा नाम ब्राह्मणीके गर्भमैं अवतार लेय अस्सी दिन पर्यन्त रहा।
पाछैं इन्द्रने विचारी के ऐसे नीच घरमैं इनका जन्म योग्य नहीं तातैं हरिणय गवेषी देवनै आज्ञा करी तदि
देव जाय देवनंदा नाम ब्राह्मणीके गर्भमैंतैं निकसि राजा सिद्धार्थकी रानी त्रिसला ताके गर्भमैं धरया ॥
विचारो अपने बांधे कर्मनिकरि कुलादिकमैं उपजै है देवन का किया जन्म कैसैं फिरै ? परंतु मिथ्यादर्श-
नका प्रभावकरि कहनेका ठिकाना नहीं। तथा तीर्थङ्कर केवलीको सामान्य केवली नमस्कार करै हैं ॥ बाहूवलीने
ऋषभदेवको नमस्कार किया कहैं हैं। सप्तम गुणस्थानसे ही वंद्य बंदक भाव नहीं। जहां आत्मस्वभावका
अनुभव तहां विभाव कैसैं कहैं हैं ? कृतकृत्य भगवान सर्वज्ञदेव तिनके नमस्कारकरि कहा साध्य है ? बंदने
योग्य परमेष्टी अर मैं वन्दना करनेवाला ऐसा भाव तो प्रमत्तनाम छट्ठा गुणस्थानपर्यन्त ही है। तथा ऐसे

कहैं हैं एक स्कंधक नाम त्रिदंडी कुलिंगी भेषीकूं अपने निकट आवता जान बीरजिन गौत्तमगणधरकूं कही स्कंधक संन्यासी आवै है। यह जवर है थारै इनकै मेल है सामै जाय याकूं ल्यावो। तदि गौत्तमगणधर बड़ी भक्तिसूं सन्मुख जाय ल्यावो। बड़ा अनर्थ है अव्रतसम्यकदृष्टी भी कुलिंगीका सन्मान नहीं करै तो महाव्रती गणधर कैसें भक्तिपूर्वक सन्मान करै ?। स्त्रीकै पंचमगुणस्थान सिवाय गुणस्थान ही नहीं आदिके तीन संहनन नहीं, अहमिंद्रलोक नहीं, अर सप्तमनर्कमैं गमन नहीं, ता स्त्रीके मुक्ति कैसें कहैं हैं॥ तथा मल्लिजिनकूं नारी कहैं हैं ताकी प्रतिमा पुरुषरूप बनाय पूजैं ऐसे महाअसत्यवादी हैं। तथा कोऊ एक हरिक्षेत्रका निवासी मनुष्य जाका दोय कोस ऊंचा काय तिसकूं कोऊ पूर्व जन्मका बैरी देव हर ल्याया अर दोय कोसके देहको छोटा करिकैं भरतक्षेत्रमैं ल्याय मथुरा नगरका राज देय अर मांस भक्षण कराय पापी कर नरक पहुंचाया। तासूं हरिबंसकी उत्पत्ति कहैं हैं तिन मूर्खनकी मिथ्या कल्पनाका कुछ ठिकाना नहीं। दोय कोसकी कायताकूं तो कैसें छोटी बनाई ऊपरसे छेद्या कि नीचैसें कि बीचमेंसें छेद्या, ताका कछु उत्तर नहीं। अर भोगभूमिका तो समस्त मनुष्य तिर्यञ्च देवगतिगामी है तथा भोगभूमिमैं तो पुरुष स्त्री प्रमाणीक हैं। माता पिता मरैं तिनकी एवज पहिले उपजैं हैं। जो अनंतकालगये भी एकएक घटै तो समस्त भोगभूमि रीती हो जाय। परंतु मिथ्यादृष्टीनिकै कुछ कुबुद्धिका ओड़ (अंत) नहीं है। तथा छह द्रव्य कहना अर मुख्य काल द्रव्यका अभाव कहना समयादिक विनाशीककूं ही काल जानना। तथा और कहैं हैं कि साधूकै निंदकके मारनेका पाप नहीं। जो देव गुरू धर्मका द्रोही चक्री हू होय तो चक्रवर्तीका कटककूं हू बिध्वंस करता साधूकै पाप नहीं। जो आपके ऋद्धादिककरि उपजी शक्ति होते नही मारै तो वह साधू अनंतसंसारी है ऐसे पापी साधूकै कहां साम्यभाव कहां वीतरागता रही तथा पापिष्ट महान शीलवंतीनिकै हू दोष लगाय निर्दोष कहैं हैं भरतनामा चक्रवर्ती तो ब्राह्मी नामा बहनकूं परणालीनी कहै हैं। अर द्रोपदीको पंचभर्तारी कहैं हैं अर पंच भर्तारी हीकूं सती कहैं हैं अर कोऊ पूछै तुम सती कहौ हो तो पंचभर्तारी मति कहो अर पंचभर्तारी कहो हो तो सती मत कहो। ताकूं ये कहैं हैं

कोऊ राजादिक सौ स्त्रीका नियम राखै ताके शीलवान पणा ही है। तैसें स्त्री हू कितनेक पुरुषनिका प्रमाण करै तातैं सिवाय ग्रहण नहीं करै ताकै शीलवती पणां ही है॥ तथा देवनकै अर मनुष्यनिकै कामभोगसे- वन कहैं हैं सो बैयक्तिक देहधारीकै अर सप्तधातमय मलीनदेहकै सँगम कदाचित नहीं होय है। बहुरि कोऊ साधुकै उपबास होय अर अन्य साधूकै आहार उबरजाय तो उपवासीक साधू भक्षण कर ले है गुरूकी आज्ञा तें व्रतभंग नहीं है॥ तथा उपबासमैं औषधि भक्षण करै तो दोष नहीं लागै तथा समोसरणमैं जिन नग्न बैठैं हैं अर बस्त्रसहित दीखता कहैं हैं। तथा साधु यती कै लाठो पात्र बस्त्रादिक चौदह उपकरण रखना ही धम है तथा चांडालादिकनकै मुक्ति कहैं हैं तथा बीरजिनका समोसरणमैं चंद्रमा सूर्य बिमानसहित आये कहैं हैं। सास्वती गतिकी मर्यादका भंग कहैं हैं तथा साधुका मन चल जाय तो श्रावक अपनी स्त्रीकूं देय कामवेदना मिटाय मन थिर करै॥ तथा गंगादेवीसे पचपनहजार वर्षपर्यंत भरत चक्रीने कामभोग कियो कहै हैं तथा भोगभूमिके युगल मलमूत्र धारण करैं हैं अर मर जांय तदि तीनकोसके मुरदेके शरीरकूं देवता उठाय भैरूंडादिक पक्षीनको खुवाय देय हैं जादव आदिक समस्त क्षत्रियनिकूं मांसभक्षी कहैं हैं॥ तथा गौत्तम नाम गणधर आनंद नाम श्रावककै घर शरीरकी कुशल पूछनै गया तदि झूंठ बोल्या। गणधर भी चूक कर झूंठ बोलैं हैं तथा जन्मके समयमैं बीरजिन मेरूकूं कंपायमान किया कहैं हैं॥ धर्मका नीर घृतादिक निर्दोष कहैं हैं॥ इत्यादि हजारां अनर्थरूप कथन करि कल्पितसूत्र बनाये हैं तिनकी विशेष कथा कहांतक कहिये?

इनही श्वेतांवरनिमें महाभ्रष्ट ढुंडिया भए हैं ते प्रतिमाके वंदनेका अभाव कहैं हैं अर भोले लोगनिकूं कहैं हैं ए प्रतिमा एकेंद्रिय पाषाण तिनके आगैं पंचेंद्रिय होय कैसे नाचो हो कैसें बंदना करो हो? तुमको क्योंकर शुभगति देयगो तातैं साधु ढुंढियनिकी वंदना दर्शन करो। तिनकूं कहिये है तुम्हारा चर्ममय मलीन चामकर ढक्या मलमूत्रादि करि भरया कफ लालकरि लिप्त देह ताका दर्शन करनैतैं कहा साध्य? तुम आत्मज्ञानकरि रहित समस्त जगतके अभक्ष वस्तुनिकूं भक्षण करनेहारे तुम्हारा दर्शन तो बंध हीकों

कारण है। अर तुम्हारा कल्पितसूत्रका श्रवन सम्यक्तका बिध्वंस करनेहारा बंधका कारण है अर जिनेन्द्रका धातु पाषाणका प्रतिबिम्ब, तिनका दर्शनमात्र परम बीतराग सर्वज्ञका ध्यान प्रगट होय जाय परमशांतता शुभोपयोग प्राप्त होय जाय अर तुम्हारे पापमय देहके दर्शनतैं पापका बन्ध होयजाय ॥ कैसे हो तुम महाबिट्रूप बिकारी रागद्वेष कषायादि पापमलसहित अयोग्य अभक्ष आहारके लंपटी हिंसादिक पाप तिनमें प्रवर्तन करनेवारे अन्य जीवनिकूं मिथ्यामार्गमें प्रवर्तावनेहारे तुम्हारे देखनेकरि पाप घोरबन्ध होय। सराहनेवालेके सत्तरकोड़ाकोड़ी सागरकी स्थितिलिये मोहनीकर्मका बंध होय है। इस कलिकालमें जैनधर्मका सत्यार्थ मार्गकूं स्वेताम्बरानै बिगाड्या है। यातैं इनका स्वरूप जाननेके अर्थि ऐसे प्रकरणपाय स्वेताम्बरनिकैं मतका स्वरूप दिखाया। इनके सत्यार्थप्राप्तता कैसे होय? और हू मतवाले जे प्रत्यक्ष भयभीत तथा असमर्थ होय चक्र त्रिशूल खड्ग ग्रहण कर राखे हैं और कामी होय स्त्रीनके आधीन होय रहे हैं अरु क्षुधा, तृषा, काम, राग, द्वेष, निद्रा, निहार, वैर, बिरोध प्रगट जाके प्रसिद्ध हैं तिनके निर्दोषपना कैसे होय? अरु जे इंद्रियज्ञानसहित ज्ञानी तिनके सर्वज्ञपना आप्तपना कहांसैं होय? तातैं सर्वज्ञ बीतराग परमहितोपदेशक ही कै आप्तपना बनै है। अब पूर्वापर बिरोधादि दोषन कर रहित सत्यार्थ पदार्थनका उपदेश देनेवाला जो शास्त्र ताका सत्यार्थ नाम प्रगट करता सूत्र कहैं हैं ॥

परमेष्ठी परंज्योतिर्विरागो विमलः कृती। सर्वज्ञो नादिमध्यांतः सार्वः शास्तोपलाल्यते ॥ ७ ॥

अर्थ—जो अर्थ सहित अष्ट नामनिकूं धारण करै है सो शास्ता कहिये है। परमेष्टी परंज्योतिः, विरागः विमलः कृती सर्वज्ञ अनादिमध्यांतः सार्वः एते सार्थक नाम जाके हैं सो शास्ता है याहीकूं आप्त कहिये है। परमेष्टी कहिये परम इष्ट जो इन्द्रादिकनि करि वंद्य जो परमात्मा स्वरूपमें तिष्टै सो परमेष्टी है। कैसा है परमेष्टी अंतरंग तो घातियाकर्मनिके नाशतैं प्रगट भया अनंतज्ञान दर्शनसुखवीर्जस्वरूप अपना निर्बिकार अविनाशी परमात्मस्वरूप तिसमैं तिष्टै है। अरबाह्य इंद्रादिक असंख्यात देवनिकर वंद्यमान समवसरण नाम सभाके मध्य तीन पीठके ऊपर दिव्यसिंहासनमैं चार अंगुल अंतरीक्ष (अधर) चौसठ चम-

रनिकरि युक्त बिराजमान छत्रत्रयादिक दिव्य संपदाकरि बिभूषित इन्द्रादिक देव तथा मनुष्यादिक निकट भव्यनिको धर्मोपदेशरूप अमृतपान कराय जन्मजरामरनका संतापकूं निराकरण करता तिष्टै। यातैं भगवान आप्तकूं परमेष्टी कहिये है। अर जो कर्मनिकी आधीनतातैं इन्द्रियनके काम भोगादि विषयनिमैं तथा बिनाशीक संपदारूप राज्यसंपदामैं लोनभये स्त्रीनके आधीन भये विषयांकी आताप सहित तिष्टै तिनिके परमेष्ठीपणा नहीं संभवै है। बहुर जो परंज्योति है जाका परं कहिये आवरणरहित ज्योतिः कहिये अतीन्द्रिय अनंतज्ञानमैं लोकअलोकवर्ती समस्त पदार्थ अपने त्रिकालवर्ती अनंत गुण परत्यायनिकरि सहित युगपति प्रतिबिंबित होय रहे हैं॥ सो भगवान परंज्योतिस्वरूप आप्त हैं॥ अन्य जे इन्द्रियजनितज्ञानकरि सहित अल्प क्षेत्रवर्ती मानस्थूल पदार्थनिकूं अनुक्रमकरि जानै ताकूं परंज्योति कैसैं कहा जाय। बहुरि जाके मोहनीकर्मके नाशतैं समस्त परवस्तुमैं रागद्वेषका अभावतैं बांछारहित परम बीतरागता प्रगट भई बस्तुका सत्यार्थस्वरूप जानै तदि कौनमैं राग करै कौनमैं द्वेष करै? जैसा बस्तुका स्वभाव है तैसा रागद्वेषरहित जानै ऐसा बिराग नामसहित अर्हंत ही, आप्त है॥ जो कामी विषयनिमैं आशक्त गीत नृत्य बादित्रनिमैं आशक्त जगतको स्त्रीनकूं राजी करनेमैं बैरीनकूं मार लोकनिमैं अपणां शूरपणा प्रगट करनेमैं बांछासहित होय तिसके बिरागपणा नहीं संभवै है। बहुरि जाके कामक्रोधमानमायालोभादिकभाव मल नष्ट भया अर ज्ञानाबरणादिक कर्ममल नष्ट भया अर मूत्र, पुरीष, पसेव, बात, पित्तादिक शरीरमल नष्ट होय निगोदरहित परम औदारिक छायारहित कांतियुक्त क्षुधा, तृषा, रोग, निद्रा, भय बिस्मयादिक रहित शरीरमैं तिष्टै सो आप्त भगवान अरहंत हो बिमल हैं। अन्य जे काम क्रोधादिमलसहित ते बिमल नहीं हैं। बहुरि जिनके कछु करना नहीं रह्या जो शुद्ध अनंत ज्ञानादिमय अपना स्वरूपकूं प्राप्त होय कृतकृत्य व्याधिउपाधिरहित भया सो भगवान आप्त ही कृती हैं। अन्य जे जन्ममरणादि सहित चक्र त्रिशूल गदादिक आयुध अर कनककामनीमैं आशक्त भोजनपानकाम भोगादिककी लालसा सहित शत्रुनिके मारनेकी आकुलता सहित हैं ते कृती नहीं हैं॥ बहुरि जो इंद्रियादिक परकी सहायरहित युगपत समस्त द्रव्यगुण-

पर्यायनिकूं क्रम रहित प्रत्यक्ष जानै सो भगवान आप्त ही सर्वज्ञ हैं ॥ अन्य इन्द्रियाधीन ज्ञानकरि सहित सो सर्वज्ञ नहीं हैं ॥ बहुरि जाका जीव द्रव्यकी अपेक्षा तथा ज्ञान दर्शन सुख वीर्यकी अपेक्षा आदि मध्य अन्त नहीं तातैं अनादिमध्यांत है । अथवा भगवान आप्त अनादि कालतैं हैं अर अन्तको प्राप्त नहीं होयगा तातैं अनादिमध्यांत है ॥ अर जिनके मतमैं आप्तके जन्म मरण तथा जीवका नवीन प्रगट होना तथा जीवके ज्ञानादि गुण नवीन प्रगट होना मानै है तिनके अनादिमध्यान्तपणा नहीं वनै है । बहुरि जिनके बचनकी अर कायकी वृत्ति समस्त जीवनके हितके अर्थि ही है सो भगवान आप्त सार्व कहिये है । अन्य जे काम क्रोध संग्रामादिक हिंसाप्रधान समस्त पापनिकरि अपना परका अहितमें प्रवर्तन करै हैं करावै हैं तिनके सार्व ऐसा नाम हू नहीं है ॥ ऐसे अष्टविशेषणसहित सार्थक नामनिकरि शास्ता जो आप्त जाका असाधारणस्वरूप कह्या ॥ शास्तीति शास्ता इस निरुक्तिका ऐसा अर्थ है । जो शिष्य जे निकट भव्य तिनै हितरूप शास्ति कहिये शिक्षा करै सो शास्ता कहिये । अब कहैं हैं जो शास्ता कहिये आप्त सत्पुरुषनिकूं स्वर्गमुक्तिके प्राप्तकरनेवाली शिक्षा करता आपके कुछ विख्यातता तथा लाभ तथा पूजादिक फलकूं बांछा नाहीं करै है ॥ ऐसा दिखावै है ॥

अनात्मार्थं विना रागैः शास्ता शास्ति सतोहितं ॥ ध्वनन् शिल्पिकरस्पर्शान्मुरज किमपेक्षते ॥ ८ ॥

अर्थ—शास्ता जो धर्मोपदेशरूप शिक्षा करनेवाला अरहंत आप्त सो अनात्मार्थं कहिये अपना ख्याति लाभ पूजादिक प्रयोजन बिना तथा शिष्यनिमैं रागभाव बिना सत्पुरुष जे निकट भव्य तिननै हितरूप शिक्षा करै हैं । जैसे शिल्पी जो बादित्र बजावनेवाला ताका हस्तका स्पर्शमात्रतैं नाना शब्द करता जो मृदंग, सो किंचित हू अपेक्षा नहीं करै है । भावार्थ—संसारीजन लोकमैं जितना कार्य करैं हैं । तितना अपना अभिमान लोभ यश प्रशंसादिकके अर्थि करै हैं अर भगवान अरहंत आप्त अपना प्रयोजन बिना इच्छा बिना ही जगतके जीवनिकूं हितरूप शिक्षा करैं हैं ॥ जैसैं मेघ प्रयोजन बिना ही लोकनिका पुन्य उदयका निमित्ततैं पुण्यदेशनिमैं गमन करै अर गर्जना करै अर प्रचुर जलकी वरषा करै है ॥ तैसैं भगवान

आप्तहू लोकनके पुन्यके निमित्ततैं पुन्य देशनमैं बिहार करै ॥ अर धर्म रूप अमृतकी बरषा करता उपदेश करै है। जातैं सत्पुरुषनकी चेष्टा जो आचरण सो परका उपकारके अर्थ ही है ॥ तथा जैसैं कल्पवृक्षादिक वृक्ष तथा धान्यादिक तथा आम्रादिक वृक्ष परजीवनका उपकारके अर्थ ही फलै है। पर्वतादिक सुवर्ण रत्नादिकननै तथा प्रचुर जलनै अनेक वृक्षादिकननै इच्छा बिना ही जगतका उपकारके अर्थ धारण करै है। तथा समुद्रहू रत्नादिकननै तथा गौ दुग्धनै परके उपकारके अर्थही धारण करै है। तथा दातार परके उपकार निमित्त धनकूं धारण करै है। तैसैं ही सत्पुरुष बचननै परोपकारके अर्थ ही इच्छा बिना धारण करै है। बहुत कहनेकर कहा जेते उपकारक पदार्थ हैं तितने इच्छा बिना ही लोकनके पुन्यके प्रभावतैं प्रगटैं हैं तैसैं ही भगवान आप्त इच्छा बिना ही लोकनका परमोपकारके निमित्त धर्मरूप हितोपदेशक करैं हैं ॥ ऐसैं आप्तका स्वरूप तो च्यार श्लोकनिमैं कहा ॥ अब एक श्लोकमैं सत्यार्थ आगमका लक्षन कहैं हैं ॥

आप्तोपज्ञमनुल्लंघ्यमदृष्टेष्टविरोधकं ॥ तत्त्वोपदेशकृत्सार्वं शास्त्रं कापथघट्टनं ॥ ९ ॥

अर्थ,—शास्त्र ताकूं कहिये है जो सर्वज्ञ वीतरागका कह्या होय अर किसी वादी प्रतिवादी करि उलंघन नहीं किया जाय। अर दृष्ट जो प्रत्यक्ष अर इष्ट जो अनुमान तिनकरि जामें विरोध नहीं आवै। अर तत्त्व कहिये जैसा बस्तुका रूप होय तैसा उपदेश करनेवाला होय अर सर्व जीवनिका हितरूप होय अर कुमार्ग जो मिथ्यामार्ग ताकूं निराकरण करै। ऐसैं छह विशेषण सहित शास्त्रका स्वरूप वर्णन किया ॥९॥

इहां ऐसा भाव जानना जो कालके निमित्तकरि मिथ्यामारगी बहुत पैदा भये हैं तिननै अपना अभिमान विषय कषाय पुष्ट करनेकूं अनेक खोटे शास्त्र रचि जगतकूं सत्यार्थ धर्मतैं भ्रष्ट किये हैं। जेते मत संसारमें प्रवर्तैं हैं तितने समस्त शास्त्रनतैंही प्रवर्तैं हैं ॥ शास्त्र बिना कोऊ मत है ही नाहीं ॥ ब्राह्मणादिक तो वेद स्मृति पुराण तिनमें हिंसाकी प्रधानताकरि अश्वमेध नरमेध गजमेधादिक यज्ञ अर जीवनका शिकार समस्त जलचारी थलचारीनकी हिंसा करनेमैं धर्म कहैं हैं ॥ तथा देवतानिके अर पित्र व्यंतरादिकनिकूं तृप्तताके अर्थि मांस पिंडका देना ही धर्म बतावै हैं ॥ अर भवानी भैरवादिक देव भैंसा बकरा इत्यादिककूं मार चढ़ावे भक्षण

किये ही प्रसन्न होय हैं ॥ तथा देवता मांस आहारी ही हैं॥ राजनका धर्म शिकार ही है इत्यादिक शास्त्रनके बचनतैंही प्रवर्त्तै है तथा हरिहर ब्राह्मादिक भगवान हैं परमेश्वर हैं ऐसे कहकरिकै हरोकूं तो निरंतर ग्वालनकी स्त्रीनिमैं आशक्त होय बांसुरी वजावना नाचना तथा गोवरधन अहीरकूं मार स्त्रीका हरना अनेक न्याय अन्याय लीला करना सो सब शास्त्रनिमैं लिखी ही जगत माने है तथा हर जो शिव ताके अर्द्धअंगमैं नारीका धसना अर भस्म लगावना, अनेक हत्या तथा सरापनै प्राप्ति होना त्रिशूलादिक आयुध रखना फिर लोकका संहार करना ए समस्त शास्त्रनिमैं लिखनेतैं ही जगतके लोक निश्चय करैं हैं ॥ तथा शिवका लिंग पार्वतीकी योनिमैं तिष्टतेकूं निरंतर जल सींचना आक धतूरा चढ़ावना, इत्यादिक समस्त शास्त्रनिमैं लिखनैतैं ही जगतमैं अनेक मनुष्य ऐसी प्रवृतिकूं ही धर्म जान सेवन करैं हैं.॥ तथा ब्रह्माकूं समस्त सृष्टिका कर्ता अर पितामह कहैं हैं तिस ब्रह्माकूं अति कामी होय अपनी पुत्रीसूं विषय करि भ्रष्ट हुआ हू कहैं हैं ॥ उर्वसी नाम अपछरामैं मोहित होय अपने चार हजार वर्षके तपके फलतैं चार मुख धारणकरि उर्वसीकूं अवलोकन करि तपतैं भ्रष्ट भया । अर उर्वसीका सरापकूं प्राप्त भया सो समस्त उनके शास्त्रनमैं ही लिखा है ॥ तथा जगतकी रचना करनेवाला अर पालना करनेवाला भगवान नारायण कच्छ मच्छ सूर सिंहादिक अनेक अवतार धारण करि दानवांका संहार करना तथा हनूमानकूं बांदरा गणेशकूं हस्तीरूप अर मूसापरि चढ्या । अर लाडूके (मोदकके) भक्षणमैं अतिरागी सो समस्त शास्त्रहीमैं लिखे हैं ॥ तथा जीव मारनेमैं जीव मार देवतानिकूं तृप्ति करनेमैं तलाव कूप वा बावड़ी खुदावनेमैं बड़ा धर्म होना शास्त्रहीमैं लिख्या है ॥ तथा स्वेतांबर अनेक कल्पित सूत्र रचे हैं । तिनका भ्रष्टाचार समस्त शास्त्रनतैं हो प्रवर्तै है॥ तथा कलिकालके भेषधारी कुलदेव्यांकी पूजा क्षेत्रपालादि व्यंतरांकी आराधना तथा पद्मावती चक्रेश्वरी इत्यादिक देवीनकी पूजा तथा अनेक मिथ्याप्ररूपणातर्पणादिक लिख दिये हैं ॥ तथा अन्य भील म्लेच्छ मुसलमानादिक समस्तके शास्त्र हैं ॥ शास्त्रां बिना मिथ्या कलपना कैसैं प्रवर्तै ? तातैं जगतमैं शास्त्र बहुत हैं शास्त्रनिके बलतैंही अनेक पाखंड भेष मिथ्या धर्म प्रवर्तै हैं । तातैं परीक्षा प्रधानी होय परीक्षा कर शास्त्रकूं ग्रहण करना पूर्वोक्त छह विशे-

षणकरि सहित ही आगम है ॥ प्रथम तो सर्वज्ञ बीतरागका कह्या होय जो सर्वज्ञ बिना इंद्रियजनित ज्ञानकरि जीव अजीव अतींद्रिय अमूर्तीक पदार्थनिकूं नहीं प्रगट कर सकैगा ॥ तथा पाप पुण्यादिक अदृष्ट पदार्थनिकूं तथा परमाणू इत्यादिक सूक्ष्म पदार्थनिकूं कैसैं प्ररूपण करैगा ॥ तथा स्वर्ग नर्ककी पर्यायकूं अर स्वर्ग नर्कमैं उपजे सुख दुखके कारण अनेक संबन्धनिकूं कैसैं जानैगा। तथा मेरु कुलाचलादिकनिका प्ररूपण कैसैं करैगा तथा जीवादिक द्रव्यनिके अनंत पर्याय होय गया अर अनंत होयगा। अर अनंत वस्तुके अनंत गुण अर अनंत पर्यायनिका एक समयमैं युगपतपरिणमन तिनको क्रमबर्ती इंद्रिय जनित ज्ञानका धारी कैसैं प्ररूपण करैगा ॥ तातैं सर्वज्ञ बिना इन्द्रिय जनित ज्ञानीकै आगमका कहना यथार्थ नहीं बनै है ॥ तातैं सत्यार्थ आगमका कहना सर्वज्ञकै ही बनै है। अर रागद्वेषका धारक अपना अभिमान पुष्ट करनेका इच्छुक अपनी विख्याततता करनेका इच्छुक तथा विषयांका लोभी होयगा सो सत्यार्थ नहीं कहैगा ॥ तातैं सर्वज्ञ बीतरागका कह्या हुआ ही आगमकै प्रमाणता है ॥ बहुरि जिस आगममैं बादी प्रतिबादी करि दिखाया अनेक दोष आजाय सो आगम प्रमाण नहीं। जातैं बादी प्रतिबादी जाकूं उलंघन नहीं कर सकै बाधा नहीं दे सकै ऐसा अनुलंघ्य ही आगम है। बहुरि जिस आगममैं प्रत्यक्ष अनुमानकरि बाधा नहीं आवै सो आगम है जिसमें प्रत्यक्ष प्रमाणतैं तथा अनुमान प्रमाणतैं बाधा आय जाय सो ही आगम प्रमाण नहीं है ॥ बहुर जिस आगममैं आपका अर परका निर्णय नहीं ॥ तथा हेयउपादेय कृत्यअकृत्य देवकुदेव धर्मअधर्म हितअहित ग्राह्यअग्राह्य भक्षअभक्षका निर्णय करि सत्यार्थ बस्तुका स्वरूप नहीं वृथा शब्दोंका आडंबररूप लोकरंजन असत्य कथा तथा देशकथा राजकथा स्त्रीकथा कामकथा इत्यादिक अनेक विकथा संसारमैं उरझावनेवाली हैं, अर आत्माका संसारतैं उद्धार करनेका उपायरूप कथन नहीं कहैं सो मिथ्या आगम है ॥ यातैं तत्त्वभूत जीवके हितका उपदेशरूप जामैं कथन होय सो तत्त्वोपदेश कृतही आगम है। बहुरि जो सर्व प्राणीनका हितरूप उपदेशकरनेवाला होय सो ही सार्व विशेषण सहित आगम है। जामैं प्राणीनकी हिंसाप्ररूपण करी तथा मांसभक्षण तथा जलथलआकाश-

गामी जीवनिके मारनेके उपाय तथा महा आरंभके तथा मारन उच्चाटन करनेका परधन हरनेका संग्राम करनेका सेन्याके विध्वंसकरनेका नग्र ग्राम विध्वंस करनेका परिग्रह परस्त्रीमें रचनेका उपाय बर्णन किया सो आगम सार्व कहिये समस्त प्राणीनका हित रूप नाहीं। बहुरि जो कुमार्गका निराकरण करि स्वर्गमोक्षके मार्गका उपदेश करनेवाला सो कापथ घट्टन विशेषण सहित आगम है। अर जो शृङ्गार बीर रसादिकका बर्णनकरि कुमार्गमैं प्रवर्तावनेवाला तथा जूवा मांसभक्षणादिक खोटे विसननिरूप मार्गमैं तथा संसारमैं डबोवनेके कारण जो रागी, द्वेषी, विषयी, कषाई देव तिनकी सेवा तथा पाषंडी भेषीनिकी उपासना मिथ्या धर्मरूप कुमार्ग तिनमैं प्रवर्तिरूप कथनी जामें होय सो खोटा आगम है। जो विशेष नहीं समझै तिनिकूं भी इतना समझ्या चाहिये जो वीतरागका आगम होयगा जामैं रागादिक विषय कषायका अभाव अर समस्त जीवनको दया होय तो प्रधान होय ही ऐसे एक श्लोकमैं आगमका लक्षण कह्या अब तपस्वी जो सत्यार्थ गुरु ताका स्वरूप कहै हैं॥

विषयाशावशातीतो निरारंभोऽपरिग्रहः। ज्ञानध्यानतपोरक्तस्तपस्वी स प्रशस्यते॥ १०॥

अर्थ—जो पांच इंद्रियनिका विषयनिकी जो आशा कहिये बांछा ताकरि रहित होय, अर छह कायके जीवनिका घात करनेवाला आरंभ करि रहित होय अर अन्तरङ्ग वहिरङ्ग समस्त परिग्रहकरि रहित होय अर ज्ञान ध्यान तपमें आशक्त होय ऐसे चारि विशेषण सहित जो तपस्वी कहिये गुरु सो प्रशंसा करिये है ॥१०॥

जो रसनाइन्द्रियका लंपटी होय, नाना रसनिके स्वादकी आशाके वशीभूत होय रह्या होय तथा कर्णइन्द्रिय मन इन्द्रियके वशीभूत होय अपना यश प्रशंसा सुनवाका इच्छक होय अभिमानी होय तथा नेत्रादिककरि रूप, महल मंदिर वन बाग नगर ग्राम आभरण बस्त्रादिक देखनेका इच्छक तथा कोमल शय्या कोमल ऊंचा आसन ऊपरि सोवने वैठनेका इच्छक सुगंधादिक ग्रहण करनेका इच्छक विषयांका लम्पटी होय सो औरनिकूं विषनितैं छुड़ाय वीतराग मार्गमैं नहीं प्रवर्तावे, सराग मार्गमैं लगाय संसार समुद्रमें डबोय देय है । तातैं विषयनिकी आशाकै वश नहीं होय सो ही गुरु आरांधन

करने वन्दने योग्य हैं ॥ जातैं विषयनिमैं जाकै अनुराग होय सो तो आत्मज्ञानरहित वहिरात्मा है ॥ गुरु कैसैं होय वहुरि जाकै त्रसस्थावर जीवनिका घातक आरम्भ होय तिसकै पापका भय नहीं तदि पापिष्ट कै गुरूपना कैसै सम्भवै ? वहुरि जो चौदह प्रकार अन्तरंग परिग्रह अर दस प्रकार बहिरङ्गपरिग्रहसहित होय सो गुरु कैसैं होय ? परिग्रही तो आपही संसारमैं फँस रह्या सो अन्यका उद्धार करनेवाला गुरु कैसैं होय ?

इहां मिथ्यात्व १ वेद जो स्त्री पुरुष नपुंसक २ राग ३ द्वेष ४ हास्य ५ रति ६ अरति ७ शोक ८ भय ९ जुगुप्सा १० क्रोध ११ मान १२ माया १३ लोभ १४ ऐसैं चौदह प्रकार अन्तरङ्ग परिग्रह हैं ॥ इनका स्वरूप कहिये है—यद्यपि मनुष्यादि पर्याय अर शरीर अर शरीरका नाम शरीरका रूप तथा शरीरकै आधार जाति कुल पदस्थ राज्य धन, कुटंब, जस, अपजस, उच्चनीचपना धनवानपना निर्धनपना मान्यता अमान्यता ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्रादिक वर्ण स्वामी सेवक जती ग्रहस्तपना इत्यादिक वहुत प्रकार है ते पुद्गलीनकी रचनामय कर्मनिके किये हुये प्रत्यक्ष देखै है सुनै है अनुभवै है जो ये विनासीक है पुद्गलमय है मेरा स्वरूप नहीं है ऐसे आछीतरह वारंवार निर्णय करि राख्या है तोहू अनादिकालतैं मिथ्यात्वकर्मका उदयकरि ऐसा संस्कार दृढ़ होय रह्या है । जो इनका नाशतैं आपका नाश मानै है इनके घटनेतै अपना घटना, वढ़नैतैं अपना बधजाना, ऊंचापना नीचापना मान समस्त देहादिकूमय होय रहे हैं यद्यपि अपने वचनकरि इन समस्तकूं पररूप कहै हैं । हमारा नहीं पराधीन विनाशीक है तथापि अभ्यंतर इनका संयोग वियोगमें रागद्वेष सुखदुखरूप अपने आत्माका होना सो मिथ्यात्व नाम परिग्रह है ॥१॥ वहुरि स्त्री पुरुष नपुंसकादिकमैं कामसेवनरूपराग अंतरंगमैं होना सो वेदनाम परिग्रह है ॥२॥ पर द्रव्य जो देह धन स्त्री पुत्रादिकनिमैं रंजायमान होना सो राग परिग्रह है ॥३॥ परका ऐश्वर्य यौवन धन संपदा यश राज्य विभवादिकतैं वैर रखना सो द्वेष परिग्रह है ॥४॥ हास्यके परिणाम सो हास्यपरिग्रह है ॥५॥ अपना मरण होनेतैं बियोग वेदनादि होनेतैं डरपना सो भयपरिग्रह है ॥६॥ आपकै राग करनेवाला पदार्थमैं आशक्ततातैं लीन होना सो रतिपरि-

ग्रह है ॥७॥ आपकूं अनिष्ट लागै तिसमैं परिणाम नहीं लगाना सो अरतिपरिग्रह है ॥८॥ इष्टका वियोग होतैं क्लेशरूप परिणाम होना सो शोक परिग्रह है ॥९॥ घृणावान वस्तुको देख अथवा स्पर्शन चिंतवनादिक करि परिणाममैं ग्लानि उपजना सो जुगुप्सापरिग्रह है अथवा परका उदय देख सुहावै नहीं सो जुगुप्सा परिग्रह है ॥१०॥ रोषके परिणाम सो क्रोधपरिग्रह है ॥११॥ऊंच जाति कुल धन रूप ज्ञान विज्ञान ऐश्वर्य बल इनका मद करने करि आपकूं ऊंचा अर परकूं नीचा समझि कठोर परिणाम होना सो मानपरिग्रह है॥१२॥कपटलिये बक्रपरिणाम सो मायापरिग्रह है ॥१३॥ पारद्रव्यनिमैं चाहरूप परिणाम सो लोभपरिग्रह है॥१४॥ऐसैं संसार का मूल आत्माका घातक तीव्रबंधके कारण चतुर्दशप्रकार अभ्यंतर परिग्रह हैं ॥ अर क्षेत्र १ वास्तु २ हिरण्य ३ सुवर्ण ४ धन ५ धान्य ६ दासी ७ दास ८ कुप्प ९ भांड १० ऐसे दशभेदरूप बाह्यपरिग्रह हैं ॥१०॥ ऐसे अंतरंग बहिरंग चौवीस प्रकारके परिग्रह रहित निर्ग्रन्थ तिनकैं ही गुरुपना निश्चय करना ॥ संयम धारण करकै भी अंतरंग बहिरंग परिग्रह करि जिनका मन मलीन है तिनकै गुरुपना नहीं बनै है ॥ बहुरि जे निरंतर दिवस रात्रिविषै चालते हालते बैठते भोजन करते हू ज्ञानाभ्यासमैं धर्मध्यानमैं इच्छानिरोध नाम तपमैं आशक्त है ते गुरु प्रशंसायोग्य मान्य हैं। पूज्य हैं। वंद्य हैं। इन गुणनि विना अन्यकूं सम्यग्य दृष्टी वंदनादिक नहीं करै है अथवा 'ज्ञानध्यानतपोरत्न' ऐसा हू पाठ है याका अर्थ ऐसा है ज्ञान ध्यान तप ही है रत्न जाकै ऐसा गुरु होय हैं ॥ ऐसा गुरुका स्वरूप कह्या ॥ ऐसैं देव गुरु आगमका श्रद्धान है लक्षण जाका ऐसा सम्यगदर्शनताका निःसंकित नाम गुण कहनेकूं सूत्र कहैं हैं।

इदमेवेदृशमेव तत्त्व नान्यन्न चान्यथा ॥ इत्यकंपायसाम्भोवत्सन्मार्गे संशयारुचि. ॥११॥

अर्थ,—इदं कहिये यह आप्त आगम गुरुका लक्षण कह्या सो ही तत्वभूत सत्यार्थ स्वरूप हैं ईदृशं कहिये इस प्रकार ही है अन्यप्रकार नाहीं ॥ ऐसैं अकंप जो षड्गको जल तिसको ज्यों सन्मार्गमें संसयरहित जो रुचि कहिये श्रद्धान, सो निःसंकित गुण है ॥ ११ ॥

भावार्थ—संसारके जब अनेक प्रकारके गंदा चक्र त्रिशूलादिक आयुध अर स्त्रीनिमें अति आशक्त

क्रोधी मानी मायाचारी लोभी अपना कर्त्तव्य दिखावनेके इच्छाकनिकूं देव कहैं हैं अर हिंसा तथा काम क्रोधादिकनिमें धर्मका प्ररूपक आगमकूं आगम कहैं हैं, अनेक पाखंडी लोभी कामी अभिमानीकूं गुरु कहैं हैं सो कदाचित नहीं हैं। ऐसा जाके दृढ़ श्रद्धान है मूढ़निकी खोटी युक्तिकरि जाका चित्त चलायमान नहीं होय तथा खोटे देवतानिके बिकार करनेकरि मन्त्र तन्त्रादिक करि परिणाम नहीं बिकारी होय है ॥ जैसे खड्गका जल पवनकरि चलाययान नहीं होय तैसैं परिणाम सत्यार्थ देव गुरु धर्मके स्वरूपतैं मिथ्या दृष्टीनकै वचनरूप पवनकरि संसयकूं नहीं प्राप्त होंय तिसकै निशंकितगुण होय हैं॥ इहां औरहू विशेष कहिये है।

जो आत्मतत्वका स्वरूप निर्दोष आगममैं कह्या ताकूं स्वानुभवकरि आपकूं आप जान्या ॥ अर पर पुद्गलनिके संबंधकूं परसरूप जाणयां सो सम्यगदृष्टी सप्तभयकरिरहित होय निःसंकितगुणकूं प्राप्त होय है अब सप्तभयके नाम कहैं हैं॥ इसलोकका भय १ परलोकका भय २ मरणका भय ३ वेदनाभय ४ अनरक्षकभय ५ अगुप्तिभय ६ अकस्मातभय ७ तिनिमैं अपना परिग्रह कुटंबादिक तथा आजीवकादिक विगड़ जानेका भय सो इसलोकका भय है सो समस्त संसारी जीवनकैं है। बहुरि जो परलोकमैं कौन गति क्षेत्रकूं प्राप्त हूंगा ऐसा परलोकका भय है॥ बहुरि मरणहोनेका बड़ा भय जो मेरा नाश होयगा, नहीं जानिये कैसा दुःख होयगा मेरा अभाव होयगा ऐसा मरणभय है। बहुरि रोगादिक कष्ट आवनेका भय सो वेदनाभय है॥ बहुरि अपना कोऊ रक्षक नहीं जान भय करना सो अनरक्षकभय जानना॥ बहुरि अपनी वस्तुका चोरनेका भय सो अगुप्तिभय है बहुरि अकस्मात अचानक दुःख उपजनैका भय सो अकस्मातभय है॥ अपना अर परका स्वरूपकूं सम्यक जाननेवाला सम्यग्दृष्टीकै ये सप्त भय नहीं होय हैं। इस देहमैं पगके नखसे लगाय मस्तकपर्यंत यो ज्ञान है चैतन्य है सो हमारा धन है इस ज्ञानभावतैं अन्य एक परमाणु मात्रहू हमारा नहीं है। देह अर देहके संबन्धी जे स्त्री पुत्र धन धान्य राज्य विभवादिक हैं ते मोतैं भिन्न परद्रव्य हैं संयोगतैं उपजै हैं हमारा इनका कहा संबन्ध? संसारमैं ऐसे संबन्ध अनंतानंत होय वियोग भये हैं। जिनका संयोग भया है तिनका वियोग निश्चयतैं होयहीगा, जो उपजा है सो बिनसैगा, मैं ज्ञान-

स्वरूप आत्मा उपज्या नहीं, बिनसूंगा नहीं, ऐसा जाके दृढ़ निश्चय है तिसकै देह छूटनेका अर दश प्रकार परिग्रहका वियोगहोनेका भय नहीं, तदि इस लोकके भय रहित सम्यग्दृष्टी ( निशंक है। बहुरि सम्यग्दृष्टी )कै परलोकका भय हू नहीं है। जिसमें समस्त वस्तु अवलोकन करिये सो लोक है॥ जातैं हमारा लोक तो हमारा ज्ञान दर्शन है जिसमें समस्त प्रतिबिंबित होय रहे है। भावार्थ,—जो समस्त वस्तु झलकै हैं सो हमारा ज्ञानस्वभावमैं अवलोकन करूं हूं हमारे ज्ञानके बाह्य किसी वस्तुकूं मैं नहीं देखूं हूं, नहीं जाणू हूं। जो कदाचित हमारा ज्ञान है सो निद्राकरि मुद्रित होय जाय तथा रोगादिक करि मुर्छाकरि मुद्रित होय जाय तो समस्त लोक विद्यमान है तो हू अभाव रूपसा ही भया यातैं हमारा लोक तो हमारा ज्ञान ही है। हमारा ज्ञान बाह्य किसी बस्तुकूं देखने जाननेमैं आवै नहीं अर हमारे ज्ञानतैं बाह्य जो लोक है। जिसमें नाना प्रकार नर्क स्वर्ग सर्वज्ञकै प्रत्यक्ष हैं सो सब मेरा स्वभावतैं अन्य हैं पुन्यका उदय है सो देवादिक शुभगतिका देनेवाला है अर पापका उदय है सो नरकादिक अशुभगतिका देनेवाला है यातैं पाप पुण्य दोऊ ही बिनाशीक है अर स्वर्गनरकादिक पुण्य पापका फल हू बिनाशीक हैं अर मैं आत्मा ज्ञान दर्शनसुखवीर्यका अविनाशनै धारण करतौ अखंड हू अविनाशी हू मोक्षका नायक हू मेरा लोक मेरे माहीं ही है। तिसहीमैं समस्त वस्तूनकूं अवलोकन करता वसू हूँ ऐसे परलोकका भयकूं नहीं प्राप्त होता सम्य-ग्दृष्टी निस्संक है। बहुरि स्पर्शन रसना घ्राण नेत्र कर्ण ये पंच इंद्रिय अर मनवचनकायका बल अर आयु अर सासोस्वांस ये कर्मनकर रचे दस बाह्य प्राण हैं पुद्गलमय हैं। इन प्राणनका नाशकूं जगतमैं मरण कहैं हैं। अर आत्माका ज्ञान दर्शन सुख सत्तारूप भावप्राण हैं तिनका नाश कोऊ कालमैं हू नाहीं है यातैं जो उपजैगा सो मरैगा सो पुद्गल परमाणु संसयकूं प्राप्त होय इन्द्रयादिक प्राण स्वरूपकरि उपजैं हैं ये ही बिनसैं हैं मेरा स्वभावरूप दर्शन सुख सत्ता कदाचित तीन कालमैं बिनाशीक नाही हैं इंद्रियादिक प्राण पर्यायकी लार उपजैं हैं बिनसैं हैं मैं तो चैतन्य अविनाशी हूं ऐसा निश्चयका धारक सम्यग्दृष्टीकै मर-नके भयकी शंका नहीं है। बहुरि वेदना भयकूं जीत निःसंक हैं। वेदना नाम जाननेका है सो जानने-

